मैं—इसमें तो कोई संदेह नहीं। इसी कारण एक बड़ा भार, एक बड़ा बंधन सा लगता है। कभी कभी जी होता है कि कर्म का पिंजड़ा खुल जाय और कुछ दिन के लिए मुक्त विस्तार में विचरण कर आऊं।

विशाखा—यही तो डर है। बाहर की खुली हवा एक बार लगी कि फिर तुम्हें यहां लाना भी कठिन हो जायगा।

मैं—फिर चिन्ता छोड़ो। मुझे अपने ढंग से काम में लगा रहने दो।

विशाखा—पर तुम्हारे शरीर को अनदेखा कैसे कर दूं जो इतने ही दिन में आधा रह गया है। और मेरा ध्यान भी कहां जाता है? वह तो रुकिया है जो यह सब देख जाती है। वह न बताये तो क्या मैं इतना भी ध्यान दे पाऊं?

मैं—तो आखिर क्या करना है?

विशाखा—करना यह है कि हम हरिद्वार चल रहे हैं। सोचती हूं तुम्हें भी लेती चलूं। दो चार दिन आराम मिल जायगा।

मैं—लेकिन बाहर की खुली हवा जो लग जायगी। मैं नहीं जानता, कर्म मुक्त जीवन का स्वाद एक बार आजाने पर वह मुझे कहां ले जायगा?

विशाखा—मैं साथ रहूंगी। साधु-संत-महंत का चेला तो नहीं होने दूंगी।

मैं—अच्छी बात है।

विशाखा—तो चलोगे?

मैं—कब चलना होगा?

विशाखा—जिज्जी आ जाय। उनसे एक बार मिल लूं। क्या जाने मेरा जी वहीं लग जाय तो मैं कुछ दिन वहीं ठहर जाऊंगी। या हुआ तो आगे बद्रीधाम या और कहीं तीर्थाटन को चली जाऊं। तब तुम यहां लौट आना।

मैं—तो मुझे छोड़कर सूनी अयोध्या में रहना पड़ेगा? यह तो बड़ा भयंकर होगा।

विशाखा—जिज्जी तो तब तक रहेंगी ही। उनसे मैंने पूछ लिया है।

मैं—तो ठीक है।

इसके चार छ दिन बाद भाभी राधारानी आगईं। उनके आजाने पर ही हमारी यात्रा की अंतिम रूपरेखा बनी। तबतक मैंने महिलाश्रम, मातृमंदिर, शिशुगृह और कन्याशाला आदि नवस्थापित संस्थाओं का समुचित प्रबंध कर दिया।

मैं, विशाखा, रुक्मिणी और विशाखा के स्वर्गीय स्वामी के दूर के रिश्ते का एक सोलह वर्षीय भतीजा सरोज ये चार आदमी जायगे, ऐसा तय हुआ। अत जो कुछ प्रबंध आवश्यक समझा गया करके हम नियत दिन चल पड़े। रास्ते में तथा हरिद्वार में साथ रहकर मैंने विशाखा का अद्भुत संयम और उत्कट तपस्या देखी कलियुग के आने से पहले ऋषि महर्षि तपस्या को जीवन का एक अंग मानते थे। और अब पुरुषों ने उसे स्त्रियों के लिए ही सुरक्षित कर दिया है। वे बेचारी ही उसका अधिकांश बोझ ढोती हैं।

विशाखा कठोर नंगी पृथ्वी पर सोती है। एक वस्त्र से रहती है। शृंगार और प्रसाधन के समस्त उपकरणों से रहित आभरणहीन उसका शरीर अपनी न्यारी शोभा रखता है। जब वह मेरे सामने होती है तो उसे देखकर पौराणिक सती का दिव्यरूप आंखों के आगे आ जाता है। इतने पर भी उसका हृदय हम सबके लिए ममता से भरा है। हम सबकी सुख-सुविधा के लिए वह सब कुछ भूलकर संलग्न रहती है। सबके खाने पीने की सारी तैयारी अपने हाथों से करती है। कैशोर अल्हड़ता के दिनों में जिस संलग्नता से एक बार उसने मेरी परिचर्या की थी उसकी स्मृति आज फिर से ताजी हो उठी है। हरिद्वार में दो चार दिन रहकर हम लोग हृषीकेश आगये हैं। बस्ती से बाहर एक कुटिया में निवास करके तो बिल्कुल प्रकृति की गोद में पहुँच गये हैं। मैंने कहा—अगर यहां दो चार महीने रह पाऊँ तो जानती हो क्या हो ?

विशाखा आगे सुनने के लिए उत्कंठा से मेरे मुख की ओर ताकने लगी। मैंने कहा—फिर मैं तपस्वी होकर यहीं हिमालय की कन्दराओं में रम जाऊं!

क्या सचमुच यही इच्छा होती है तुम्हारी ?—उसने व्यग्रता से पूछा।

मैंने कहा—निश्चय जानो।

विशाखा—तुम अकेले यहा बने रह सकते हो ?

"अकेले ?"

"हाँ, तपस्या तो अकेले ही होती है।"

"परन्तु अकेले रहने की बात तो मैंने सोची नहीं। हाँ, किसी के साथ रहकर जीवन गुजार सकता हूं।"

"किसी के साथ रहने से तुम तपस्वी नहीं बन सकते। स्त्री और पुरुष गृहस्थी के महल के लिए ईंट और गारा रूप तो हैं उनसे तपस्या की वेदी का निर्माण नहीं हो सकता।"

"यह कठिन है मेरे लिए।"

"लेकिन तुम तो एकाकी ही हो।"

मैंने सिर हिला दिया।

उसने फिर पूछा—और क्या तुमने एकाकी ही रहना विचारा है ?

मैं—विचारा हुआ कभी किसी का होता नहीं है इस पर विश्वास करने के सैकड़ों उदाहरण मिलते हैं।

"परन्तु फिर भी आदमी विचार करता है।"

"विचार किये बिना वह नहीं रह सकता इसीसे करता है।"

"तो तुमने क्या विचार किया है ?"

"विचार यही किया है कि अपने साथ किसी दूसरे का जीवन बरबाद करने का अधिकार मुझे नहीं रह गया है।"

"बरबाद करने का ?"

"बरबाद ही समझो उसे। जो अपने को नहीं सँभाल सकता वह दूसरे को क्या सँभालेगा ?"

"पहले यह अधिकार तुम्हें था ?"

"हाँ, कभी था और तब मैंने उस अधिकार को गर्वपूर्वक काम में भी लिया। उसी पाप का प्रायश्चित्त अब करना होगा।"

"एकाकी रहकर ?"

"हां। लेकिन एकाकी रहने के अपने संकल्प को मैं पूरा कब कर पा रहा हूं ?"

"वह संकल्प किस तरह पूरा करना चाहते हो ? तुम तो अब भी एकाकी ही हो। क्या किसी दूसरे की छाया न पड़े इसीको एकाकी कहोगे ?"

"मैं अंधकार में भटक रहा हूं। मेरा अन्तर कभी कभी बोलता है कि मुझसे यह सब नहीं हो सकता। मैं नितान्त दुर्बल चित्त का व्यक्ति हूं। किसी संकल्प पर दृढ़ता से डटे रहने की क्षमता मुझमें नहीं है। इतना बड़ा व्रत लेकर मैं उसका निर्वाह कैसे कर सकूंगा ? इसका सबसे बड़ा प्रमाण यही है कि मैं अपनी ओर से कभी उन अवसरों से बचने का यत्न नहीं करता जिससे मेरे व्रत की रक्षा के लिए उपयुक्त वातावरण की प्राप्ति सुलभ होती हो।"

"उधर तुम किसी के साथ रहकर जीवन गुजार देने की आकांक्षा रखते हो और इधर एकाकी रहने के व्रत को पूरा करने के निमित्त स्त्री की छाया को छूना नहीं चाहते।"

"तभी तो मैं कहता हूं कि मैं अंधकार में भटक रहा हूं।"

"संसार को त्यागकर संन्यासी बनने की अपेक्षा संसार में संचरण करके संन्यास का निर्वाह करना महान है। ऐसा क्यों नहीं सोचते ?"

"अपने अन्दर के चोर को महानता के आवरण से मण्डित करके और धोखा खाऊं ?"

"यही तो है। धोखा इसमें नहीं। धोखा तो बुनियाद में है। तुम यह समझते हो कि तुम्हारे कहने भर से उस दिन मैंने वह सब स्वीकार कर अपने जीवन को विपथ पर डाल दिया था ? संभव है यही हो, वह विपथ ही रहा हो, पर जो विष मेरे लिए अमृत बन गया है। वही तुम्हारे लिए प्रायश्चित का आधार बने यह कोई बुद्धिमानी भरा निर्णय नहीं। बोलो, मैं ठीक समझ रही हूं या नहीं।"

"तुम ठीक समझ रही हो विशाखा। मुझे कोई अधिकार नहीं था कि मैं तुम्हें एक ऐसे पकी अवस्था के आदमी के साथ अपने भाग्य को बांध लेने का उपदेश देता। ऐसा करके मैंने तुम्हें जीवन की एक बहुमूल्य प्राप्ति से वञ्चित करने का घोरतर पाप किया है। यह तुम्हारी विशेषता है जो तुमने विष में अमृत खोज निकाला। परन्तु यह तुम कभी न जान सकोगी कि इस तपस्या की वेदी पर चढ़कर तुमने क्या कुछ खो दिया है? ऐसी सूरत में मेरे लिए प्रायश्चित के मार्ग पर चलने के सिवा और कोई रास्ता नहीं रह जाता जिस पर चलने में आत्मसन्तोष की प्राप्ति होती हो।"

"यह बात है? तब भी तो यह तुम्हारे ही हक में है। अच्छा तो तब होता जब तुम अपने अपराध की गुरुता को समझते हुए भी सुख की सेज पर सोते। हर समय तुम्हारी सेज के फूल तुम्हारे लिए कांटे बन बनकर चुभते रहते और तुम्हें तुम्हारे रस में विष का स्वाद आता। दूसरे को विष घोलकर पिला देने के बाद अपने लिए आत्मसन्तोष तलाशनेवाले को क्या यह सजा नहीं मिलनी चाहिए?"

"मैं पामर प्राणी इतनी विषम स्थिति की कामना नहीं कर सकता।"

"तब यह सब ढोंग व्यर्थ है। अपने को अलिप्त मानते हुए चलते जाओ। जो आजाय उसे भोगो। दुनियां से भागने का प्रयत्न मत करो। हिमालय की कन्दराओं में रम जाने की मत सोचो।"

"अच्छा अच्छा। यही सही। मैं तो अन्धकार में भटक रहा हूँ। मेरा कोई निश्चय व्यवस्थित ढंग से कार्यरूप में परिणत नहीं हो रहा है। भटकते भटकते न जाने क्या हाथ लग जाय? प्रयोगों की परंपरा में चल रहा हूं। चलने दो न मुझे, अबाध अबध।"

"मैं कब रोकती हूँ? रोकने का मुझे अधिकार भी कहाँ है?"

सरोज कहीं घूमने गया था वह आ पहुंचा। उसे किसी तरह का संकोच न हो इसकी विशाखा सदा चिन्ता रखती है। उसके भीतर पैर रखते ही उसने हमारे वार्तालाप को वहीं छोड़ कर पूछा—सरोज भैया, कुछ मुझसे कहना चाहते हो!

हाँ, मेरे साथ एक महात्माजी आ गये हैं—उसने रुकते रुकते कहा।

"महात्माजी आगये हैं तो उन्हें ले आकर बिठाओ न भाई। उधर आसन बिछा दो। रसोई तैयार है, महात्मा जी से कहो यहीं प्रसाद पायेंगे। मैं अभी आई।"

इतनी सारी व्यवस्था करके विशाखा उठ गई।

कुटिया से बाहर फुलवारी है। फुलवारी में एक ओर छप्पर है। यहीं रसोईघर है। पास ही दूसरे छप्पर के नीचे आसन पर अर्धनिमीलित नेत्र एक साधु विराजमान हैं। कोई काम न होने से मैं भी दर्शनार्थ वहीं चला गया। देखा, वे बड़े मजे से अंग्रेजी बोलते हैं और शायद इसी कारण सतीश उन्हें आमंत्रित कर लाया है। आंग्ल भाषा भाषी साधुओं को सभी तक वे सब सुविधाएँ सुलभ हो जाती हैं जिनके ये हकदार नहीं, क्योंकि लोग दासता के भाव से मुक्त नहीं हो पाये हैं। उनके निकट अंग्रेजी का ज्ञान विशेष सम्मान की चीज है। यह और बात है कि वे देशी और देश के गुण गाना भी सीख गये हैं।

मुझे अपने सामने अभिवादन की मुद्रा में पाकर महात्माजी गद्‌गद् हो गये। हाथ उठाकर हिन्दी में आशीर्वाद दिया।

मैंने पूछा—कौन सा देश है, भगवन्?

उत्तर मिला—साधुओं का कौन-सा देश? यह सारी धरती ही तो उनकी है। वे जहाँ चाहें विचरते हैं।

मैं निरुत्तर होगया। आगे जाति, सम्प्रदाय आदि की बात उठाना व्यर्थ जान मैं वहीं धरती पर बैठ गया। मेरे ऊपर गंभीर दृष्टि डालकर महात्मा जी कह उठे—सेवा सबसे बड़ा धर्म है—अखिल चराचर की सेवा।

मैं—लेकिन हम गृहस्थ तो स्वार्थ की ही आराधना करना जानते हैं। हम तो इसी को धर्म मान बैठे हैं।

महात्माजी—परार्थ को स्वार्थ की सीमा में सम्मिलित कर लेने की दृष्टि बना लो। सब ठीक हो जायगा। सेवा का राजमार्ग खुल जायगा।

"परन्तु कितना कठिन है यह?"

"कठिन को सरल करो।"

"इतनी घोर साधना की शक्ति कहां से लायें ?"

"शक्ति का भंडार तुम्हारे भीतर है—अक्षय भंडार। उसे खोज निकालो। काम में लाओ।"

मैं स्थिर दृष्टि होकर कुछ सोचने लगा। महात्माजी फिर कहने लगे-- तुम्हारे लिए तो यह रास्ता अपरिचित नहीं। तुम तो इसी में लगे हो।

"ऐसा कुछ नहीं है महाराज।"

"अर्थात् ?"

"स्वार्थ पथ के सिवा दूसरा पथ हमने नहीं देखा है।"

"यह विपरीत भावना तुमने क्यों बना ली है ? तुम्हारे कामों से तो इसका कोई मेल नहीं।"

"मेरे कामों का लेखा आपने देखा है ?"

"क्यों नहीं। मेरी आँखों से क्या दूर है ?"

"आपका विचार है कि मैं विपथगामी नहीं हूँ ?"

"हाँ, मुझे निश्चय है और मेरा निश्चय गलत नहीं होता।"

"और इस निश्चय का आधार है आपका परोक्षज्ञान ?"

"प्रत्यक्ष ज्ञान कहो।"

"मेरे जीवन का प्रत्यक्षज्ञान आपको कैसे सम्भव है ?"

"असम्भव भी नहीं हो सकता।"

"हाँ असम्भव भी नहीं हो सकता। लेकिन सम्भव किस प्रकार हो ?"

"मोहनपुर में साथ साथ रहकर हो सकता है। दौलतपुर में साथ साथ रहकर हो सकता है।"

"आप सन्यासी हैं? संन्यास ले लिया है कब से?"

"जब अपने धर्मकर्म को पहचान पाया उसी दिन से।"

"आपने अपने धर्म-कर्म को पहचान लिया, इसीसे आप समझते हैं कि सब कोई अपने धर्मकर्म को जान लेगा। हर किसी में यह क्षमता तो नहीं हो सकती।" मैं हतबुद्धि उनके मुँह की ओर ताकता बैठा रहा।

"हर किसी में तुम्हारी गिन्ती मैं नहीं करता रमेश।"

महात्माजी और मेरा परिचय पहले से है यह बात सरोज ने आकर अपनी चाची से कह दी। उनके सामने भोजन का थाल लाकर रखते समय विशाखा के मन में कौतूहल की मात्रा बढ़ी हुई थी।

मैंने सन्यासी रामचरनदास से पूछा—कब और कैसे आप इस मार्ग पर पहुँच गये?

उन्होंने थाली में से गौ-ग्रास निकाल कर अलग रख दिया। फिर भगवन् का स्मरण किया, फिर प्रसाद पाने में जुट गये। दो एक ग्रास खाने के बाद बोले—तुम पूछते हो कब और कैसे मैंने सन्यास ग्रहण किया? यह भी पूछोगे कि इसमें मुझे सुख है या दुख? कभी इससे विरति तो नहीं होती? कभी पिछले दिनों की याद तो नहीं आती? उसके लिए लालक तो नहीं है? तुम्हारे इन सब प्रश्नों के करने से पहले ही मैं उन्हें मान लेता हू। क्यों यह ठीक है न?

मैंने स्वीकारात्मक सिर हिला दिया। विशाखा भी सन्यासीजी के जीवनवृत्तान्त को सुनने के लिए वहीं एक ओर बैठ गई।

सन्यासी जी बोले—अब से दस साल पहले मेरी इच्छा के विरुद्ध मेरा ब्याह हुआ। गाँव की अनपढ़ लड़की। शिक्षा-दीक्षा से हीन। मेरी रुचि को पदाक्रान्त करके आनेवाली उस लड़की से मुझे जो सुख और जो संतोष आगे दो साल तक मिला वह इस संसार में दुर्लभ वस्तु है। मेरे ज्ञान और अनुभव का सारा अहंकार उसके आगे गल कर पानी होगया। ऐसी अनमोल और दिव्य थी वह।

ब्याह आकर छ महीने तक तो मैंने उससे बात नहीं की। न उसे

उसे अवसर दिया कि वह अपने दिल की मुझसे कह पाती। उन दिनों मेरे दिन घर से बाहर बीतते। रात को उसे भीतर छोड़कर मैं बाहर चौगान में लेटता। मेरा विचार था कि हम दोनों में महान अन्तर है। कभी हम एक स्तर पर पहुँचने लायक न हो सकेंगे। छः महीने इस तरह अनदेखे अनबोले गुजार कर मैं एक दिन ऐसा बीमार पड़ा कि होशहवाश खोगये। मेरी बीमारी के उन सप्ताहों में उसने मेरी अनथक सेवा की। रात दिन एक करके उसने मुझे मौत के मुँह से बचाया। होश में आने पर पहली बार मैंने घूँघट से बाहर उसका मुख देख पाया—ममतापूर्ण मनोहर मुख। मैंने पूछा—तुम कौन हो?

"रामसखी।"

"इस घर में तुम कहाँ से आईं?"

"यह घर मेरा ही है।"

"तुम्हारा, गलत। किसने कहा तुम्हारा घर है यह?"

"कहेगा कौन? जो मेरा है वह मेरा ही है।"

"तुम भूल से आगई हो। यह तुम्हारा घर नहीं है। देखती नहीं हो मैं यहाँ पहले से हूँ। घर मेरा है।"

"नहीं।"

"क्यों ?"

"गँवार जो ठहरी।"

मुझे लगा कि मैं उससे हार गया। वह वैसी ही काम में लगी रही।

मैंने कहा—रामसखी।

"कहो।"

मैंने फिर दोहराया—रामसखी।

"बोलो।"

"मैं तुम्हें अनपढ़ गँवार समझे था।"

"और क्या हूँ मैं ?"

"मेरी भूल थी वह। मुझे क्षमा करो, रामसखी।"

तुम ऐसी बातें करोगे तो मैं यहां से चली जाऊँगी—आँखें तरेरकर उसने कहा।

"कहाँ चली जाओगी ?"

"अपने घर।"

"यह घर तुम्हारा नहीं है ?"

"यह घर तुम्हारा है।"

"और अभी तुम क्या कह रही थीं ? तुम झूठ बोलना भी जानती हो रामसखी ?"

"मैं कह रही थी—मैं सच कह रही थी। और देखो, तुम मेरा नाम न लिया करो।"

"क्यों ?"

"पुरुष कहीं स्त्री का नाम लेकर पुकारता है।"

"तो कैसे पुकारा करूँ तुम्हें मैं ?"

"यह मैं क्या जानूँ ?"

"तुम्हीं जानोगी। जब तुम मुझे नाम लेकर पुकारने से मना करती हो तो और कौन जानेगा ?"

"वाह जी, मैं तुम्हें बताऊँगी क्या?"

"बताना पड़ेगा।"

"कैसे?"

"ऐसे"—कहकर मैंने उसका हाथ पकड़ लिया।—"जब तक न बताओगी तब तक के लिए तुम गिरफ्तार हो।"

"अच्छा छोड़ो, बताऊँ।"

मैंने उसका हाथ छोड़ दिया। वह बोली – जैसे दादा (जेठजी) जीजी (जिठानी) को पुकारते हैं। वे क्या नाम लेते हैं?

'वे तो कहते हैं, विभा की माँ, प्रभा की माँ।"

इस पर वह हँस पड़ी। मैंने पूछा—हँसती क्यों हो?

"तुम्हारी बातों पर।"

"क्यों?"

'विभा प्रभा तो अब हैं। जब वे नहीं थीं तब कैसे बुलाते थे?"

"तुम्हीं बताओ।"

'मैं बताऊँ? मैं कैसे बताऊँ? मैं क्या वहाँ बैठी थी तब?"

"तुम सब जानती हो रामसखी। और नहीं जानती हो तो जाकर भाभी से पूछ आओ।"

इस बात से वह ऐसी शर्माई कि क्या बताऊँ? उसने एक लम्बा-सा घूँघट खींच लिया। मैंने कहा—यह क्या आफत है?

वह चुप। मैंने कहा—यह खूब रही। अजी वाह, कुछ बोलो भी। एकदम ऐसा क्या हो गया?

"पर घूँघट तो खोलो। मुँह तो तुम्हारा मैं देख ही चुका हूँ अब ढकने से क्या होता है ?"

उसने पहले जैसा तो नहीं खोला। हाँ, घूँघट थोड़ा ऊँचा कर लिया। मैंने बात बदलने की गरज से कहा—सिर में थोड़ा दर्द होने लगा है रामसखी।

"कहाँ"—कहकर वह मेरे पास आ गई—"कमजोरी से हो गया होगा। लाओ सिर दाब दूँ।"

निस्संकोच भाव से वह मेरे बिस्तर पर बैठ गई। मुँह न जाने कब उघर गया। मेरे माथे पर धीरे धीरे उसका हाथ फिरने लगा।

इस तरह पहली मुलाकात में ही मैं जान गया कि रामसखी कितनी दुर्लभ चीज है। इसके बाद तो उसका आकर्षण दिन दिन बढ़ता ही गया। उसकी बात ही ऐसी होती थी, जिसे याद करके आदमी को रोना आये। अपने लिए कभी कोई चीज उसने नहीं मांगी। न खाने पीने की, न शृंगार-सजाव की। मेरे बहुत झगड़ने पर कहती तो यही—जो तुम्हें भाये ले आओ। मेरा खाना-पहनना है तो सब तुम्हारे ही लिए। किसी बाहरवाले को तो दिखाना नहीं है। फिर बारबार पूछते क्या हो ?

मैं कहता—तुम कैसी भोली-हो रामसखी। तुम्हारी सखियाँ क्या कहती होंगी ? मेरी रुचि के मोटे-भद्दे कपड़े तुम लपेटे रहती हो।

"सखियों सहेलियों की पसन्दगी से मेरा कुछ आता जाता नहीं। मैं तो तुम्हारी पसन्द से बँधी हूँ।"

माँ-बाप के घर बुलाने से जाती पर एक रात भी वहाँ न ठहरती। जाते जाते मुझे हिदायत दे जाती—देखो शाम होते होते पहुँच जाना। साथ चले आयेंगे।

मैं कहता—यह ठीक नहीं है। तुम्हारे माँ बाप बुरा मानेंगे।

वह उत्तर देती—रहने दो। उनकी नाराजगी [illegible] तुम्हारी असुविधा। चलो अपने घर चलें। यहाँ क्या तुम घर की सी स्वतन्त्रता से रह सकोगे ?

मैं परास्त हो जाता। उसे साथ ले आता।

इसी तरह मेला ठेला, खेल-तमाशा, ब्याह-शादी कहीं भी वह रात को न रुकती। तीर्थ व्रत, पूजा मान्ता जो भी उसके होते सब मेरे कल्याण के लिए, मेरे स्वास्थ्य के लिए, मेरी श्रीवृद्धि के लिए। अपने लिए उसका कुछ भी नहीं था।

मैं कभी कभी हँसी से उससे कहता—रामसखी, तुम्हारा नामकरण करनेवाला ज्योतिषी त्रिकालज्ञ था। उसने तुम्हें मेरी सच्ची सखी बनाकर भेजा है—नाम से भी, काम से भी। भगवान उस ज्योतिषी की विद्या-बुद्धि को निरंतर बढ़ायें।

दो बरस बाद जब वह मृत्यु-शैया पर पड़ी थी तब मुझे उसकी इस अनन्यता का रहस्य समझ में आया। यदि रामसखी इतनी जल्दी मरने को न होती तो इतनी छोटी उम्र में इतनी सेवापरायण और अनन्य न होती। वह जब तक जीवित रही मेरी सेवा में समर्पित रही, मरते समय भी शरीर के अपार कष्ट से ज़रा भी विचलित न हुई। उस समय भी उसे एक यही कष्ट था कि उसके बाद मेरा क्या होगा? कौन मेरी देखरेख करेगा? यदि सेवा का उत्तराधिकार किसी को दिया जा सकता तो वह अवश्य ही मुझे किसी अपनी विश्वस्त को सौंप गई होती।

लिया है उससे मुझे यह विचार करने की फुरसत नहीं है कि मुझे दुःख है या सुख। इससे उसके प्रति विरति का प्रश्न नहीं उठता। अब रही यह बात कि पुरानी बातें मुझे याद आती हैं या नहीं और उनसे मैं विकल होता हूं या नहीं? अपनी कहानी कहकर मैंने तुम्हें बता ही दिया है कि मैं आखिर मनुष्य ही हूं, साधना के पथ पर फूंक फूंककर चल रहा हूं। सिद्धि अभी दूर है—बहुत दूर, बहुत दूर।

देर तक मौन रहकर वे बोले—राममणी ही मुझे सेवा का महामन्त्र सिखा गई। उसी को जिस तरह होता है मैं जपता हूं। अखिल चराचर की सेवा का व्रत लिए मैं घूमता हूं। मैं सन्यासी हूं, साधनहीन हूं परन्तु सेवा में इतना बल है कि वह मेरे प्रयत्नों को स्वतः ही बल देती चलती है। आज तक मुझे कभी अभाव की प्रतीति नहीं हुई। साधनों की प्रचुरता चारों ओर से नदी की भांति उमड़ती चली आ रही है। ठीक तरह से उसका उपयोग करने के लिए सेवाव्रती लोगों को लेकर जगह जगह सेवाश्रम स्थापित कर दिये हैं। अबतक एक हजार एक सौ से कुछ अधिक स्थानों पर सब काम कर रहे हैं। भगवान की इच्छा होगी तो उसकी एक लाख शाखाएं विश्व-कल्याण की योजना को कार्यान्वित करने के लिए शीघ्र क्रियाशील दिखाई देंगी।

मेरे कुछ कहने से पहले ही वे बोले—तुम्हारी इस गृहस्थी का निश्चय ही यह स्थायी निवासस्थान नहीं मालूम पड़ता है, और तुम्हारी धर्मपत्नीजी मुझे साधारण कोटि की नारी नहीं लगतीं। ये मेरे काम में सहायिका बन सकती हैं।

मैंने कहा—मैं तो अभी तक गृहस्थ और गृहस्थी के झंझट से [illegible] मुक्त हूं भगवन, और ये रानीजी हैं। इन्होंने अपनी पचास लाख की सम्पत्ति सेवार्थ प्रदान कर दी है।

संन्यासी—मैं अपनी अयथार्थ धारणा के लिए तुम दोनों से क्षमा-प्रार्थी हूं।

फिर विशाखा की ओर मुँह करके बोले—कल्याणी, [illegible]?

विशाखा—महात्माजी आप यह क्या कहते हैं ? मैं आपको क्षमा करूँगी ? अनजान में कही गई बात के लिए आप इतने दुखी क्यों होते हैं ?

"पूर्वधारणा बना लेने से कभी कभी ऐसी भूल होजाती है। आप तो सेवा के मार्ग पर पहले से ही चल रही हैं। यही जीवन का सर्वश्रेष्ठ मार्ग है।"

विशाखा—भगवन् इसका श्रेय मेरे स्वर्गीय स्वामी को है। उन्होंने ही इतनी बड़ी धन-राशि पीछे छोड़ी है। मैंने तो उसे जिसकी समझा उसके हवाले कर दिया। इससे अधिक मैं कुछ नहीं जानती। मैं जड़ बुद्धि धर्म-कर्म की ऊँची ऊँची बातों से सर्वथा अनजान हूँ।

संन्यासी—धन की माया ममता छोड़ देना ही तो बड़ी बात है। यही ममता-त्याग धर्म कर्म का मूल है। यह बड़े बड़े तत्वज्ञानियों से भी मुश्किल से बन पड़ता है।

विशाखा ने महात्मा जी के सामने आकर धरती पर अपना माथा टेक दिया। महात्माजी ने उसके सिर पर हाथ रखकर आशीर्वाद दिया।

संन्यासीजी को पहुँचाने के लिए मैं दूर तक उनके साथ साथ गया। रास्ते में उन्होंने मुझसे पूछा—गृहस्थों के बीच रहकर गृहस्थी के झंझट से मुक्ति का क्या कारण होसकता है ?

"मेरे सामने आरंभ से कुछ ऐसी ही समस्या रही है।"

"जानते हो, हमारी भाषा में इन कठिन समस्याओं का क्या नाम है ?"

"नहीं।"

"बालबन्धु के रास्ते पर शायद चल पड़ो इसीसे।"

"मुझे साथ ले जाकर उन्होंने क्या उपदेश दिया था, जानती हो?"

"क्या जाने?"

"तुम्हारा क्या अनुमान है?"

"यही कहा होगा कि अकेले तो हो ही। क्यों न सेना सभा में आ जाओ।"

"नहीं।"

"तब?"

"उन्होंने कहा था ब्याह करलो। सुख से रहो।"

"यह तो नहीं कह सकते हैं।"

"सच, यही कहा था।"

"और तुमने क्या उत्तर दिया?"

"मैं क्या इनकार करता? बड़ों के आदेश को शिरोधार्य किये ही बनता है। मैंने स्वीकार कर लिया।"

"तो ब्याह करोगे?"

"अवसर आयेगा तो कर लूँगा।"

"परन्तु अवसर कब आयेगा?"

"इसका क्या पता? आज आये, कल आये, कभी न आये।"

"तो मुझे घर भेजकर कहां कहां घूमोगे?"

"इसका कोई निश्चय नहीं है।"

"कब निश्चय करोगे? मेरे चले जाने के बाद?"

"इस कुटिया को छोड़कर रास्ते पर खड़े हो जाने के उपरान्त सोचूँगा किधर चलने में सुभीता होता है।"

"तो क्या पैदल यात्रा होगी?"

"ऐसा ही विचार है।"

"परन्तु पैदल यात्रा में कितना समय लगेगा और कितने कष्ट होंगे, यह नहीं सोचा होगा?"

"तो कितनी दूर तक मुझे पहुँचा आने का आदेश हुआ है तुम्हें ?"

"जहां तक आप ले चलना चाहें ।"

"और इस रास्ते पर ही मुझे जाना है क्या यह भी तुम्हें बता दिया गया है ?"

"यह रास्ता सीधी पक्की सड़क से जाकर मिलता है । आपको जाना किस गांव है बाबू जी ?"

"गांव का नाम तो मुझे मालूम नहीं है, पर हां जाना है इसी ओर ।"

रामरिख अपनी धुन में गाड़ी हांक रहा था । धीरे धीरे धूप तेज हो गई, और मुझे विशाखा का वह कथन याद आने लगा कि खुली गाड़ी में धूप का बचाव कर लेना । सामान तो मैं कुछ साथ लाया नहीं । धूप का बचाव किया जाय तो कैसे ? रामरिख धूप मेंह को धारता नहीं । मजे से गुनगुनाता हुआ चल रहा है । मैंने कहा—भाई, मन ही मन क्या गा रहे हो जरा जोर से गाओ न ।

रामरिख—बाबूजी, हम गँवार लोग रेंक लेते हैं । गाना तो क्या जाने ?

"नहीं नहीं गाओ रामरिख, बहुत अच्छा तो गा रहे हो तुम ।"

बीती जाती अगना, मियाँ परदेस
पाती न सदेस, पाती न सदेस ।

खूब जोर से आलाप लेकर रामरिख ने ठेठ देहाती गले से गाया । आलाप के परिश्रम से उसका मुख लाल हो गया और पसीने की बूंदें चेहरे पर आगईं ।

सामने एक छोटा सा गांव दिखाई दिया । मैंने कहा—यहां थोड़ी देर ठहर लें जलपान कर लें, तब आगे चलेंगे ।

रामरिख—यहां नहीं बाबूजी, यह चोरों का गांव है । अभी [illegible] और बैल एक रात भी पता नहीं लगने देंगे । बड़े बदमाश हैं ।

"ऐसी बात है ?"

"हां जी, आगे उस बड़े गांव में चलकर रुकेंगे ।"

रहनेवाले कहीं बाहर से आकर कभी वहाँ बस गये होंगे, अभी तक स्थायी निवास जैसे घर चार छः को छोड़कर वे ज्यादा बना नहीं पाये हैं।

सबसे पहले मेरी भेंट एक युवती से हुई। वह कौतूहल से मेरी ओर देखने लगी। मैंने कहा—मुसाफिर हूँ। रास्ता भूल गया हूँ।

"कहाँ जाना है ?"

"आगे।"

"तो चले जाओ। वह रास्ता पड़ा है।" उसने उँगली के संकेत से रास्ता बता दिया।

मैंने कहा—मैं थक गया हूँ। थोड़ी देर विश्राम किये बिना आगे जाना कठिन है।

वह—आओ फिर। आदमी तो सब थाने गये हैं। थानेदार रोज मरता रहता है जो।

मैं—क्या कहती हो ?

वह—कहती हूँ हम लोगों की जात कुत्तों से भी गई गुजरी है। चाहे कुछ करें चाहे न करें। बदनाम हम होंगे। मारे हम जायँगे।

मैं—ऐसी क्या बात है ?

"बाबू, तुम किसी और गाँव में जाकर ठहरो"—कहकर वह एकाएक रुककर खड़ी हो गई।

"तुम्हें मुझसे क्या डर है ?"

"डर बहुत बड़ा है। कोई कुछ कह देगा। हम गरीब नाहक मारे जायँगे।"

थोड़ी दूर चलकर मैंने पूछा—तुम्हारा नाम ?

"बतासी",—उसने सशंकित दृष्टि मेरे चेहरे पर डालते हुए कहा।

"अच्छा बतासी, तुम्हारे मर्द थाने किसलिए गये हैं ?"

"रोज ही जाना पड़ता है। कहीं कुछ हुआ कि हम पकड़े गये। मार-धाड़ रोज ही होती रहती है।"

"परन्तु क्यों ?"

"थानेदार और सिपाहियों की पूजा नहीं कर पाते।"

"कोई कारण तो होगा पूजा मांगने का उनका ?"

"हम जरायम पेशा लोग हैं। बस इसीलिए हमारी हर एक चीज पर पुलिस की आंख रहती है। हमारे घर में पहले वे खाते हैं पीछे हमारे मरद। हमारी लड़कियों को पहले वे भोगते हैं पीछे हमारे मरद। जरा इधर उधर किया और हमारा चालान हुआ।"

"यह तो बहुत बुरी बात है। तुम इसे क्यों सहते हो ? तुम यह पेशा छोड़ दो। खेती करने लगो। मेहनत मजूरी करने लगो।"

"पर कैसे करें ? हमारा नाम तो हमारे पुरखों के समय से पुलिस में लिखा चला आरहा है। आज हमारे कहने से हमें किसान और मजूर कौन मानेगा ?"

उस बेचारी को मार मारकर अधमरी कर दिया और भूखी प्यासी एक कोठरी में डाल दिया। मेरे साथ बाबू, मेरे साथ तीन तीन आदमियों ने जोर जबरदस्ती की। मेरा सारा शरीर घायल कर डाला। तीन दिन तक इसी तरह किया। परसों मुझे छोड़ा और आज सब मर्दों को थाने बुला लिया। कहकर-बतासी रो पड़ी। उसकी बड़ी बड़ी कजरारी आँखों में बरसात की झड़ी लग गई। उन्हें अपने अंचल से पोंछकर मुझसे कहा—यह रहा मेरा डेरा। यहां आप आराम करिये। चटाई बिछा देती हूं।

बतासी चटाई लेने चली गई। मैंने देखा, मैं गांव के बीच में था। मेरे चारों ओर युवतियां और बुढ़ियां, बच्चे और बच्चियां घिर आये थे। बतासी ने लाकर चटाई बिछादी और सबको मेरा परिचय दिया—परदेसी मुसाफिर हैं। राह भूल गये हैं। थके हारे झोंपड़ी में आ गये। मैंने कहा यहां आराम कर लो। पीछे चले जाना।

इसके बाद वह अपनी माँ को जाकर ले आई। कहा—देखो बाबूजी। यह हाल हो गया है इसका।

मैंने देखा बुढ़िया की देह में हड्डी बोटी टूटी थी। हड्डों की मारें सारे शरीर से उभर रही थीं। कराहते हुए उसने मेरे सामने अपनी सारी दुख कहानी निवेदन की।

मानव के द्वारा मानवता की दुर्दशा पर मैं मन मारकर रह गया। इसके सिवा मैं क्या कर सकता था!

इस सुन्दरी को। बताशी ने इसका एक हाथ अपने हाथ में लिए हुये कहा—बता दे पारू बाबूजी को आपबीती।

पारू के मुँह से लेकिन एक शब्द भी नहीं कहा। मैंने कहा—क्यों इसे संकट में डालती हो बताशी। वह न कह पायेगी।

बताशी—यह मेरे मामा की बेटी है। मेरे भाई से इसकी मंगनी हुई थी। मेरा भाई कुछ और तरह का है। जरायमपेशा वह नहीं रहना चाहता, जैसा आप कह रहे थे। यह और वह डेढ़ साल हुआ चुपचाप निकल भागे थे। सोचा था। इतना बड़ा देश है। कहीं जाकर रह लेंगे। अपने लोगों से दूर। मेहनत मजूरी करके गुजर करेंगे, भले लोगों की तरह। लेकिन हुआ क्या? पुलिस के थाने में इनके भागने की खबर होगई। जहां जहां गये वहां वहां मेरे भाई पर मार पड़ी, इसकी जने-जने ने दुर्दशा की। पीछे फिर यहीं आना पड़ा। क्योंकि थानेदार को इसकी जरूरत थी। मेरा भाई तो तीन महीने हुए, जमादारों की मार के कारण लुंज होकर पड़ा है। हाथ पांव इसका कुछ भी साबित नहीं है। रात को, दिन को थानेदार जब चाहते हैं बुलाते हैं इसको। खुद रखते हैं, और रात की रात के लिए दोस्तों या अफसरों को भेंट करते हैं।—यह है हमारा जीवन।

इनाम और तरक्की के लिए !—मैंने आश्चर्य में पड़कर पूछा ।

हाँ जी । इधर चोरी कराई । उधर माल लेजाकर किसी के घर बरामद करा दिया । उससे दुश्मनी निकाल ली । पैसा भी ले लिया और चोरी का पता लगा लेने की खैरख्वाही भी मिल गई । ये तो रोज की बातें हैं बाबूजी । यहाँ तो यही सलाह होती रहती है कि कैसे किसे सीधा किया जाय ।

घतासी ने पारू की बात की प्रामाणिकता पर मुझे विश्वास कराने की गरज से कहा इसे तो हमसे भी ज्यादा मालूम है । यह थाने में जाती जो है ।

घतासी की बात से पारू सकुचा गई, बोली—तुम्हें भी तो मालूम है । तुम्हें क्या थोड़ा मालूम है ? राधाकिसन सुनार के घर कैसे हुई थी चोरी ?

घतासी—हाँ बाबूजी, गरीब सुनार ने लड़की के ब्याह की तैयारी कर रक्खी थी । उसके घर चोरी करने का हुक्म हुआ । हमारे लोगों में से कोई तैयार नहीं हुआ । राधाकिसन सबका भला । सबका सहायक । उसकी लड़की का ब्याह । उसकी चोरी करके कौन रंग में भंग करे । लेकिन जमादारों की मार के डर से करनी पड़ी और फल यह हुआ कि राधाकिसन को थाने में लाकर धमकाया गया । उसकी औरत को बेइज्जत किया गया । लड़की और उसकी मा दोनों कुएँ में डूब मरीं । राधाकिसन गाँव छोड़कर भाग गया । घर का घर बरबाद होगया ।

को लूटमार और अत्याचार का काल कहता है। आज यदि वही मध्यकालीन इतिहासकार मेरे साथ होता तो इसे भी वह अपने समय के जनूनी सम्राट की करतूतों की सूची में ही दर्ज करता। क्योंकि अब और तब की घटनाओं में कोई विशेष फर्क नहीं है। जिसकी लाठी उसकी भैंस उस समय भी थी और इस समय भी है। तब भी आदमी को आदमी चूसता था अब भी चूसता है। बल्कि और नये नये तरीके चूसने के बरते जाने लगे हैं। कहीं धर्म के नाम पर कहीं कानून के नाम पर, कहीं जनता की सुख शांति के नाम पर कमजोरों और असहायों के रक्त-मांस ही का क्यों उनकी सांसों का भी व्यापार होता है।

आदमी ने कपड़े पहनकर अपने नंगेपन को छिपा लिया है। इसी तरह सुन्दर सुन्दर नारों और वाक्छल के द्वारा ऐसे आदर्शों की सृष्टि करली है जिसमें सीधे सादे गरीबों को भुलाये रखना सहज हो गया है। 'यतो धर्मस्ततो जय' जैसे उद्घोष वाक्छल के अतिरिक्त और क्या है? गरीबों को धर्म के पाठ पढ़ाना उनको सन्मार्गी भेड़ बनाये रखने के महामन्त्रों के सिवा कुछ नहीं है। इन सब आदर्शवादियों को नंगा करने की जरूरत है। जब तक ये सूक्तियां रेशमी वस्त्रों में लिपटी हैं तब तक ये सीधे सादे प्राणियों को ठगती रहेंगी। हर एक परम्परा का हमें नये सिरे से मूल्यांकन करना है। तभी रूढ़ धारणाओं पर से मोह छूटे बिना यह सम्भव नहीं कि हम उन संस्कारों से मुक्त हो सकें जो हमें सर्वांगीण विचार करने से बाधते हैं।

हैं। नदी के उस पार आ गये हैं। चलो, देख लो।

मैंने बतासी से पूछा—क्या बात है?

उसने उत्तर दिया—मरद सब थाने गये थे। वे लौट आये होंगे।

बतासी जल्दी से निकल गई। लौटकर घबड़ाई हुई सी आकर बोली—पारु, देख तो तेरा ननदोई नहीं आया है क्या?

पारु—काहे नहीं आया? आया होगा। तू तो ऐसे ही वहम करती है।

बतासी—अरी, देख तो निकलकर।

पारु कुछ जवाब दिये बिना ही चली गई। बतासी मुझे लक्ष्य करके कहने लगी—बाबूजी, वह नहीं आया है। मेरा जी धड़क रहा है। न जाने वह दिवान उसके पीछे क्या इन्तजाम लगायेगा। वह मेरे पीछे पड़ा है। वह मुझे खाये बिना चैन नहीं लेगा।

पारु लौट आई। सूना मुँह लिए। बतासी ने पूछा—नहीं आया?

"नहीं। खून के मामले में रोका है।'

"मैं जानती हूं। खून वह मेरा पियेगा।"

पीछे मालूम पड़ा बतासी के मरद ने जो अपनी स्त्री की दुर्दशा पर पागल हो रहा था हेड कांस्टेबल से भरे थाने में कहा था—दीवान के बच्चे, मेरा नाम रनकुआ नहीं जो तू इस थाने से जिन्दा लौट जाय। इस फाटक के सामने ही तेरी कब्र न बनवाई तो मैं मरद का बच्चा नहीं।

इसी पर मामला बढ़ गया था और दीवान ने [illegible] अनर्थ न हो जाय तब तक के लिए उसे रोक दिया।

बतासी ने सुनकर निराशा भरे स्वर में कहा—अब [illegible] उसे मार डालेगा।

लिये आये हो ?

"आदमी हूँ। थानेदार साहेब से मिलने आया हूँ।"

"तुम हमारे काम में दस्तन्दाजी करते हो ?"

"नहीं।"

"फिर यह सब पूछने का क्या मतलब है ?"

इसी समय फाटक पर कुछ गड़बड़ी सुन पड़ी। सबका ध्यान उधर चला गया। एक आदमी भीतर आना चाहता था और चौकीदार उसे रोक रहा था। दीवान जी ने आदेश दिया—आने दो। क्या बात है ?

आगन्तुक कहीं दूर से चलकर आया था। धूल उसके चेहरे पर छा गई थी। सांस जोर जोर से चल रही थी। दीवान जी ने पूछा—क्या चाहते हो ?

"दरोगाजी कहाँ हैं ?"

"दरोगा जी हरवक्त मौजूद नहीं रहते। तुम्हें जो कहना हो कहो। मैं दीवान हूँ।"

"दीवानजी, मैं सोनेलाल हूँ। एक हफ्ता पहले मानपुर में जो कत्ल हुआ था वह मैंने ही किया था। आप बयान दर्ज करें। मैंने अपने भाई का सिर काट दिया था। वह मेरी औरत से नाजायज ताल्लुक रखता था। मेरे मना करने पर भी जब नहीं माना तो मैंने उसे कत्ल कर दिया। आज अपनी औरत को भी कत्ल करके मैं सीधा यहीं आ रहा हूँ। मेरी धोती पर ये खून के छींटे पड़े हैं।"

दीवानजी ने हुक्म दिया—इसे हवालात में बन्द कर लो। मैं अभी बयान दर्ज करता हूँ।

किया। हामिद मियाँ ने पूछा—रमेश, तुम्हें कभी शादी न करने का खब्त था?

मैंने कहा—था तो सही।

"खुदा का शुक्र है तुमने उसे खब्त मगर तो किया।"

"खब्त ही था जो अब तक सिर पर सवार है।"

"तुम्हें मेरी कसम, सच कहो। अब तक तुम कुँवारे हो? शादी नहीं की तुमने?"

"तभी तो बरबादी से बचा हूँ। शादी करता तो कभी का जहन्नुम रसीद हो गया होता। फिर एक साकिन तो तुम लोगों ने सर पीछे लगा ही दी है उसी की मिजाज पुरसी से फुरसत नहीं मिलती। एक और शादी करके क्या अपना गला फँसा लेता?"

"किसे लगा दिया है हमने?"

"इसे"—चाय के प्याले की तरफ मैंने इशारा करके बतलाया।

इस पर दरोगाजी और हामिद मियाँ दोनों ही जोर से हँस पड़े।

हामिद ने मुस्कराते हुए कहा—तब तो यार तुम्हारी शादी हुई नहीं। लेकिन मंजिल तो कर ही चुके हो।

मैंने कहा—जरूर ।

मैं बाहर निकल आया और एक ओर चल दिया । देखा सामने एक पेड़ की छाया में बतासी एक आदमी के साथ बैठी है । मुझे दूर ही से देखकर पुकार उठी—बाबूजी !

इसके बाद वह मेरे पास आगई और पैर पकड़ लिए । कहा—भगवान आपका भला करें । आप न होते तो हमारी न जाने क्या दुर्गति हुई होती ।

बतासी के मर्द ने भी कृतज्ञता की दृष्टि से मुझे देखा ।

मैंने कहा—तुम जाओ । मैं डिप्टी साहब से कहूँगा कि तुम लोगों का नाम जरायमपेशा की लिस्ट से हटा दिया जाए । आगे से तुम्हें अपने चालचलन को ठीक रखना होगा ।

बतासी और उसके मर्द दोनों ने इस पर प्रसन्नता प्रकट की ।

आपको चलकर हम लोग पहुँचा आवें—उन्होंने पूछा ।

मैंने कहा—नहीं, मैं चला जाऊँगा ।

मैं अपने रास्ते पर चल दिया ।

मैंने कहा—ये नोट मेरे नहीं हैं।

धनियां की मां बोली—नहीं, बाबा, इसी पोटलिया में से तो गिरे हैं। हमारे घर नोट कहां से आये? हम गरीब आदमी। एक कौड़ी पास नहीं।

मेरे चलते समय विशाखा ने ही यह सारा प्रबन्ध कर दिया होगा, यह सोचकर मैंने कहा—तो भी रख लो माताजी। यह अतिथि सत्कार का प्रसाद है।

घर के मालिक की आंखें खुल गईं। बोला—परीक्षा मत लो स्वामी!

मैंने कहा—मेरी इतनी बात मानो। रात भर के लिए रख लो। सबेरे जब जाने लगूंगा तो ले लूंगा।

उसने धोती के खूंट में बड़ी सावधानी से नोटों को बांध लिया और बकरे को बाहर लाने चला।

एक साल भर की उम्र के होने से दुबले पतले काले बकरे को वह खींचकर ले आया। रात में इस प्रकार आग के समीप लाये जाने से बकरा भयभीत हो उठा। वह में में करता हुआ पीछे भागने का यत्न करने लगा। मैंने पूछा इसे क्यों लाये हो?

रहकर कब सोया पता नहीं । अँधेरे चार बजे के लगभग आँख खुल गई । पुआल पर पड़े पड़े देह अकड़ गई थी । उठकर बैठ गया और सोचा—यही समय चुपचाप चलने का है । मेरा क्या है जहाँ जाऊँगा खाने पीने का प्रबंध हो जायगा । फिर उन रुपयों के आसरे तो मैं निकला नहीं था । [illegible] की भेंट का इससे अच्छा उपयोग और क्या होगा ?

मैंने चुपचाप अपना झोला उठा लिया और घर के बाहर निकल आया । अँधेरा अभी छाया हुआ था । तारों की छाँह में बदन में चादर लपेटे और कंधे पर झोला डाले मैं खेतों के बीच से होकर चल पड़ा । कोई इस समय रोककर मुझे पूछता कि इतने तड़के कहाँ जा रहे हो तो मैं क्या उत्तर देता, मैं यह नहीं जानता । मुझे केवल एक ही धुन थी कि कहीं भगिनी की माँ के अनुरोध से विवश होकर उनका धर्म भीरु पति अतिथि भगवान की खोज में पीछे दौड़ा न आ रहा हो । नहीं तो सारा खेल खत्म हो जायगा । एक दो पीढ़ियों तक उनके परदादे का ऋण और आगे चलता जायगा ।

स्मृति से वह्निक्रान्त चाँद की मुझे याद आ गई। मेरे राई से त्याग के साथ हिमालय समान उसके पृथुल त्याग को याद करना मेरे लिए कोई शोभा की बात नहीं थी। फिर भी आदमी का स्वाभाविक छिछलापन कहाँ जावे? मेरा मन बारम्बार चाँद से ईर्षा करने लगा। इतना महनीय कार्य करने से ही उसके मुख पर शान्ति और सन्तोष की आभा विराजती है। उसकी एक किरण भर मेरे आचरण में झाँक पाई है कि मेरे उल्लास की सीमा नहीं है।

धूप में प्रखरता बढ़ चली। मेरी गति का प्रवाह जारी था। कहाँ ठहरना होगा, इसका अभी कोई विचार न था। मेरे मुँह के सामने उत्तर दिशा को लक्ष्य करके यदि सीधी रेखा खींची जाये तो सामने से गुजरती हुई पक्की सड़क को काटते समय वह चार समकोण बनायेगी। वहीं पर घने वृक्षों की छाया में से एकाएक स्त्रियों के चीखने चिल्लाने की आवाज सुन पड़ी। मैं उधर ही जा रहा था। कुछ तेजी से बढ़ गया। देखा, एक बैलगाड़ी के पास दो स्त्रियाँ और तीन बच्चे रो रहे हैं। गाड़ी का परदा अलग जा पड़ा है। गाड़ी छोड़कर बैल न जाने कहाँ भाग गये हैं। गाड़ीवान का भी पता नहीं है।

पार किया। दूसरे को पार-करके तीसरे को। पाचवें खेत की मेड़ पर जब मैं पहुँचा तो खेत के भीतर आदमी के कराहने की आवाज सुनाई दी। मैं उसी को लक्ष्य करके खेत मे प्रविष्ट होगया। भीतर जाकर देखता क्या हूँ कि एक आदमी जिसके लँगोटी छोड़कर सब कपड़े उतरवा लिये गये हैं, जमीन पर पड़ा है उसके हाथ पाव जकड़े हुए हैं।

मुझे देखते ही उसने बताया—सब कुछ लूट ले गये है।

मैंने बड़ी मुश्किल से उसे बंधन मुक्त किया और अपने साथ लाकर गाड़ी के पास खड़ा कर दिया। दोनों स्त्रियों के जी मे जी पड़ा। एक ने मेरे पांव पकड़ लिए और कहा—भगवान् तुम्हें जुग जुग जियावे भैया!

दो पत्नियों के लाडले पति का अभाव दूर हुआ तो उन्होंने दूसरी की चिन्ता की। सब से पहले चम्पा के लिए उनका माथा ठनका। किसानों और कमकरों से ब्याज मे कमाये हुए पैसों से जवान बेटी को गहनों और कपड़ों से लादकर मेला दिखाने लिये जा रही थीं कि रास्ते में यह प्रलय काण्ड मच गया। लाला हरलाल अपनी दुर्दशा तो भूल गये। चम्पा के लिए उनका जी व्याकुल हो उठा। उन्होंने कांपते हुए कण्ठ से कहा—तुमने यह भी नहीं देखा कि लड़की कहा गई। कहीं डाकू तो नहीं ले गये उसे ?

उन्हीं का गाड़ीवान है। वह भागकर गाँव के आदमियों की मदद लेने गया था। कई लोग लाठी ले लेकर डाकुओं के पीछे जा चुके हैं।

इस समाचार से कुछ राहत हुई लेकिन चंपा का कोई अनुसंधान न मिला। गाड़ीवान भी न बता पाया कि वह कहाँ गई। लाठी की चोटों से लालाजी की हड्डियाँ दुख रही थीं। उनकी दोनों स्त्रियों के कान और नाक से खींच खींचकर गहने उतारने के परिणाम स्वरूप खून निकल रहा था।

पूरब की ओर से गाड़ीवान अभी आया था। दक्षिण की ओर एक बड़ी लंबी चौड़ी झील थी। उत्तर की ओर सीधी सड़क चली जा रही थी। इन तीनों दिशाओं में चंपा के मिलने की संभावना न जानकर मैं पश्चिम दिशा की ओर चल पड़ा। लाला जी और उनकी दोनों स्त्रियों को अच्छी तरह समझा दिया कि यदि लड़की का पता लगा तो मैं लौट कर खबर दूँगा नहीं तो नहीं।

मैं चला और साँझ तक चलता रहा। बीच बीच में पेड़ों पर चढ़कर भी पता लिया परन्तु चंपा का कहीं चिह्न दिखाई न दिया। जाने कौन ले गया उसे? आज भी कभी कभी मैं सोचा करता हूँ कि आखिर चंपा अपने मा बाप को मिल सकी या नहीं।

सेठजी—कहीं छटपटाकर चारपाई से नीचे गिर पड़े।

मैं—मैं ध्यान रक्खूँगा।

इसके बाद मैंने लगभग पौन घंटे तक लक्षणों की मीमांसा करके अपने पास की तीन चार दवाओं में से एक की कुछ बूँदें गिलास के पानी में मिलाकर दीं। एक खुराक अपने हाथ से बीमार को पिलाई और कहा—आधे आधे घंटे से तीन खुराकों के बाद फिर दो घंटे से देनी होगी।

सेठजी ने कहा आपके खाने पीने का यहीं प्रबंध कर लिया है। आप कृपा करके जायें नहीं यहीं पर सो जायें।

इस सुन्दर और उपयुक्त प्रस्ताव का विरोध करने की मूर्खता मैं क्यों करता? अच्छी तरह भोजन किया। बीमार के पलँग के पास ही आरामकुर्सी पर लेटकर नींद ली। बीच बीच में दवा पिलाने के लिए जागा तो देखा कि रोगी सुख की नींद सो रहा है। उसे जगाकर दवा पिलाने का हठ मैंने नहीं किया। इसका परिणाम और भी अच्छा हुआ। लम्बी और गहरी नींद के बाद जब सबेरे उसने आँखें खोलीं तो अपने को पूर्ण स्वस्थ अनुभव किया। मैंने सेठजी को भीतर बुलाकर कहा—अब मुझे जाना होगा। आकस्मिक प्रकोप था। अब कोई डर नहीं है। सिर्फ थोड़ी सी आराम की जरूरत रहेगी।

सेठजी बोले—थोड़ी देर और ठहर जाइये। नहा धोकर भोजन करने के बाद ही जाइयेगा।

मैंने स्वीकार कर लिया।

में कभी न मिलती, क्यों डाक्टर साहेब ?

इसकी मुस्कराहट में शरारत भरी थी। इसे मैंने पूरी तरह लक्ष्य कर लिया। कमरे से बाहर जाते मुझे कल रात के अपने साथी की बातें याद आ गईं। उसे, जिसने मुझे ठोक पीटकर वैद्यराज बनाया था, इस समय भी याद न करता तो बड़ी कृतघ्नता की बात होती।

इतनी माहिर है कि बस कुछ मत पूछो।"

"तो और क्या बात हुई ? मैंने जो समझा था उसमें कोई नई बात तो निकली नहीं।"

"सानम, देखो इसमें तुम्हारा अन्याय है। इसमें कोई नई बात नहीं, यह भला तुम कैसे कहती हो ?"

"सिर्फ शब्दों के हेरफेर से बात का आशय थोड़े ही बदल जाता है।—क्यों साहब बोलिये न ? आप तो सब कुछ सुन चुके हैं ? मैं सही हूँ या ये सही हैं।" आखिरी शब्द सानम ने मुझे लक्ष्य करके कहे।

"आप दोनों ही सही हैं, यह कहकर भी मैं इससे इन्कार नहीं कर सकता कि आदमी औरतों को अपने रास्ते से चलाने की हमेशा जिद करता है और इस तरह उनके साथ न चाहते हुए भी वह अन्याय कर डालता है।"

मेरी बात पर हामिद और सानम दोनों ही हँस पड़े। कहा—आपने तो दोनों को खुश कर दिया।

हामिद ने चुटकी भरी—नई भाभी से नई मुलाकात है। उनके खिलाफ कैसे कह सकते हैं ?

तजुर्बा है कि किसी की पहली बीवी पर तो आंख मीचकर यकीन किया जा सकता है। दूसरी से धोखा ही धोखा होता है, और तीसरी तो माशाअल्ला—तीसरी से खुदा वास्ता न डाले।

चाय बनाती हुई खानम के कानों में ये बातें पड़ गईं। वह वहीं से बोली—रमेशबाबू, आप पंच की जगह हैं। दोनों तरफ की सुने बिना फैसला मत देना।

या खुदा, अब तो किसी तरह खैर नहीं है—कहकर हामिद ने अपना कान पकड़ लिया और शेरवानी को सँभालते हुए इस तरह भागे कि मैं जोर से हँस पड़ा।

खानम ने कहा—मियां भागने से पनाह थोड़े ही मिल जायगी। मेरी हजारी का जवाब देना होगा। पहली औरत को बदनाम करने से वह बात साबित होती है। दूसरी के सिर तोहमत लगाना उससे ज्यादा होता है, और तीसरी तो सिर पर बदनामी का टोकरा लेकर ही आती है। नहीं तो इस तरह मुँह न चलता।

गगा के दिये हुए जल से गला सींचकर मैंने बकरी का दूध पिया। शरीर में कुछ बल आया पर एक तरह की ऐसी पीड़ा और जलन का मैं अनुभव कर रहा था कि जी उठकर बैठने को नहीं होता था। गगा ने यह समझकर कहा—मेरे शरीर का सहारा लेकर चलो यह जगह छोड़ दो। उस पेड़ की घनी छाया में आराम भी ज्यादा मिलेगा।

मेरी आँखों के सामने मृत बाबू का प्रेतात्मा अपनी भयाकार काया में खड़ा मुझे डराने लगा। कभी जिस पर भूलकर भी विश्वास नहीं किया था वही इस सुनसान कालीरात में आँखें फाड़ फाड़ कर मुझे ताक रहा था। एक हल्की सिहरन से शरीर के रोंगटे खड़े होगये थे। मैंने हिम्मत से गगा के मांसल शरीर को बाहुवेष्टित करके मैं खड़ा होगया। उस समय एक क्षण के लिए मेरे मन में यह विचार न उठा कि मैं पुरुष हूं और वह नारी है। मेरा मन चारों ओर से एक ही विचार पर केंद्रित हो रहा था कि कैसे मैं घुमड़ रहे भय के वातावरण से निकल जाऊँ।

देना होगा? तुमने मेरे प्राण बचाये हैं। मेरे पास जो कुछ है तुम मांग सकती हो।

माँगने से कोई चीज मिलती है? देने से कोई चीज दी जाती है?—कह कर वह गंभीर होगई। अँधेरे में मैं मालूम न कर सका कि उस नारी के हृदय में कैसे विचार उठ रहे हैं। पीछे सहज कंठ से उसने पूछा—क्या दवाई दी है, तुमने जान पाई?

मैं—तुम्हारी इस दवाई के जोर से ही तो मैं जीवित हूं। यह मेरी बचपन की साथिन है।

गंगा—चाय है।

मैं—हाँ, चाय है।

लगा जैसे मेरे हाथ कट गये हों। मैंने व्यथित और दुःख [illegible] से पानी तथा साहूकार और उपकारी के वेष में चोरों के सिरताज को [illegible] कोसा।

दवाओं के अभाव में जो परिचर्या संभव थी मैंने की। उस गरीबी [illegible] में, अनजान सुनसान जगह में, मैं विशेष कर ही क्या सकता था? गंगा मेरे आदेश के अनुसार भागभाग कर जो मैं मांगता उसे लाकर देती रही। भाग्य, भगवान् और पानी के भरोसे इतनी कठिन बीमारी को [illegible] दिया, जो प्राय नब्बे प्रतिशत गरीबों के लिए साधारण सी बात है।

रोगी 'पानी पानी' की रट लगाये था। इधर पीना उसे [illegible]। उस छोटी सी तंग जगह में इतनी गन्दगी फैल गई थी कि मैं घबरा गया। परन्तु वाह री गंगा! जगह जगह पर सफाई करती। [illegible] लाकर बिछाती। बाहर थोड़ी सी आग जला रक्खी थी। उसी के [illegible] में मैं उसके सुगठित यौवन के वरदान से [illegible] शरीर को [illegible] देखता था। अपनी समस्त शक्ति लगाकर वह लड़ रही थी। [illegible] थी। उसके मुँह में एक ही रट थी—बाबा न जाने कहाँ रह गये? [illegible] तक आयेंगे!

को छोड़ जायगा ? रात दिन 'अम्मा अम्मा' की रट लगाये था, आखिर अम्मा के पास पहुंच जायगा। पर मैं क्या करूँगी ? मैं कहाँ जाऊँगी ? लल्ला तुम कहाँ गये ? आकर बताते नहीं। गगा कहाँ जाय ? तुम्हारी गगा को कहाँ ठौर है ? सास गई, ससुर गये। आदमी गया। अम्मा गई। भैया चला। गगा को जाने को ठौर नहीं। वह कहाँ जाय ?

इस तरह के उसके हृदय-विदारक विलाप से व्यथित हो मैंने कहा—आखिर समय तब आता है। अभी से निराश क्यों होती हो गगा।

"आता है, तुम कहते हो आता है ? जरा उसका मुँह तो देखो। आँखें कहाँ धँस गई हैं, आम की फाँक जैसी मेरे भैया की आँखें।"

सचमुच ही चेहरा इतना बिगड़ गया था कि पहचाना नहीं जाता था। आँखें अपने कोटरों में धँस गई थीं। [illegible] गई थी, उससे भली भाँति इतना देखा जा सकता था।

मैंने कहा—देखो कुछ मत। राम-राम करो। वही मालिक है। वह चाहेगा तो—

"नहीं। अब उसके चाहे भी कुछ न होगा। लाओ थोड़ी देर इसे भैया को गोद में तो सुला लूँ।"

पड़ी गंगा को। दोनों अवाक्, दोनों निस्पन्द, दोनों विजड़ित।

मैंने कहा—निमूढ़ से क्या खड़े हो। उसकी गोद से बालक के शव को हटाओ।

मेरे वाक्य ने निस्तब्धता को भंग कर दिया। बप्पा को मानो में जीवन की हलचल प्रतीत हुई। वे आगे बढ़कर बालक की मृत देह को उठाने का उपक्रम कर ही रहे थे कि पीछे से एक नारी कण्ठ ने गरज कर कहा—क्या कर रहे हो? मुझे ऐसे हत्यारे के घर में ही लाकर डालना था तो पहले ही बता देते। मैं तुम्हारे साथ आने से पहले चार बार सोच समझ लेती।

बप्पा का बढ़ा हुआ पग रुक गया। नारी कण्ठ की इस कठोर गर्जन से गंगा का चेत लौट आया। उसने पुतलियां फिराकर मुझे, बप्पा को, फिर बाहर खड़ी हुई नवागत माँ को देखा।

तो उसकी गोद में वह बेटिया पड़ जाती होंगी। न बाबा, इस घर में मेरा निबाह न होगा।

इस स्त्री के अशोभन हल्लेगुल्ले को सुननेवाला यद्यपि वहां हम दोनों के सिवा कोई नहीं था तो भी लज्जा से मेरा सिर जमीन में गड़ गया। जी में आया कहीं ऐसी जगह जाकर छिप जाऊँ जहाँ नारी का ऐसा अभद्र रूप दिखाई न पड़े जिसकी मैंने अपने जीवन में कभी कल्पना न की थी।

कप्पा की नई बहू तिनककर चार हाथ दूर जा खड़ी हुई। गंगा वज्राहत सी मुँह झुकाये बैठी यह नाटक देख रही थी। इतनी देर में अपने को बटोरकर वह शांत भाव से बोली—इसकी बातों का भी कुछ विचार करोगे बाबूजी, तब तो बालक की देह की ख्वारी हो जायगी।

गंगा के इस साहस से मुझे धैर्य बँधा। मैंने कहा—तो क्या करना होगा?

गंगा—यह चादर देती हूँ। इसमें लपेटकर इसे ले चलेंगे।

उसने चादर निकालकर बालक की मृत देह पर डाल दी। कप्पा से जैसे सरोकार ही न रह गया हो और जैसे मैं ही उसकी गृहस्थी का निर्वाहक होऊँ इस तरह वह मुझसे बरतने लगी। मुझे भी वर्तमान परिस्थिति में यह कोई अयुक्त न प्रतीत हुआ।

इस घर में मेरा रहना अब बनेगा नहीं, और कोई जगह सूझती नहीं जहाँ चली जा सकूँ।"

नई अम्मा और बप्पा कब नहा कर लौट आये थे इसका ध्यान हम में से किसी को नहीं था। पर जब हमारे बीच चल रही बातों में एक तीसरा अनिमन्त्रित कंठ शामिल होगया तो हम समझ गये कि हमारी बातचीत हम दोनों तक ही नहीं रहने पाई है।

वे बोलीं—यही बात तो मैं तुम्हारे बाप से कह रही थी। जवान लड़की का बाप के घर कैसे निभाव होगा? तुमने इन भैया से मन मिलाकर बेटी कोई ऐसी बात नहीं कर डाली है जो तुम्हारी उमर की मेहरिया के लिए अनहोनी हो या अँगुली उठाने लायक हो। तुम पहली बार ही मिले हो सही पर तुम दोनो को देखकर लगता है जैसे तुम्हारा हेलमेल बहुत पहले से हो। तुम दोनो मेरी बात का बुरा मत मानना। तुम्हारे बाप बहुत कह सुनकर मुझे ले आये हैं। इस जरा सी झोंपड़ी में हम दोनों के लिए ही ठौर नहीं है। सब रहें भी तो कैसे रह सकेंगे? तुम्हें भी आराम नहीं, हमें भी आराम नहीं। तुम्हारे हँसी खेल के दिन। अपने अकेले घर में रहो हँसो, खेलो, बोलो। हमारे साथ रहे तो मन की मन में लिये रहोगी। लाज, सरम, सकोच में मरती रहोगी। सो मेरी हमारी बात कड़वी चाहे लगे पर फल मीठा आयेगी। आज नहीं तो कल तुम इसे मानोगी।

गंगा मेरे से जो कह रही थी वह उसके गले में ही अटक रहा। वह एकटक दृष्टि से इस व्यवहार-कुशल और मुँहफट स्त्री के चेहरे की ओर ताकती रह गई।

जब वह अपना उपदेश समाप्त कर चुकी, तो गंगा से न रहा गया। बड़ी देर से वह भीतर ही भीतर उबल रही थी, इसलिए अब झुंझलाहट के साथ बोली—मुझे किससे नाता करना है क्या यही निर्णय कराने के लिए बप्पा तुम्हें यहां लाये हैं? यदि यही बात है तो उन्होंने बड़ी भूल की। मैं किसी की राह से बँधी नहीं हूँ। इस घर में

गंगा सिसक सिसक कर रोने लगी। मैंने कहा—धूप तेज होरही है। मैं ठहरूँगा नहीं गंगा। विश्वास रक्खो, भगवान् तुम्हारे लिए कोई मार्ग निकाल देंगे।

मेरी बात उसकी सिसकियों में लीन होगई। उसने कोई उत्तर नहीं दिया। किसी तरह का प्रतिवाद नहीं किया। मैं जी कड़ा करके अपने रास्ते पर चल पड़ा। मेरा रास्ता, जीवन पथ की भांति, सुख दुख आकर्षण-विकर्षण, त्याग और प्रलोभन से भरा हुआ है। यदि हर एक के लिए मैं ठहरने लगूँ तो यात्रा पूरी कैसे हो? निठुर, निर्मोही बने बिना मेरा काम कैसे चलेगा? कितनों को छोड़ आया हूँ। कितनों को छोड़ता जाऊँगा। गंगा तू रोती रह, पारू तू याद किया कर, विशाखा तू प्रतीक्षा में बैठी रह, कल्याणी तू आंसू पिया कर, मैं तो चला जा रहा हूं। मेरा मार्ग बहुत लम्बा है, किस पड़ाव पर फिर किस दिन पहुँचना होगा। यह घटनाओं के चक्रव्यूह में कौन जान सकता है? कहां कब किसके साथ बँध रहना होगा, कहां जाकर यह प्रवाह रुक जायगा, इसका कुछ पता नहीं। कुछ निश्चय नहीं।

एक किसान परिवार खेत में झोपड़ी डाले था। ठीक दोपहरी में मेरे जैसे अतिथि को पाकर उसने अपने को धन्य माना। अपने खाने की मोटी रोटी और मट्ठा से बड़ी आवभगत से मुझे साझीदार बना कर उसने आतिथ्य भी किया और उपकार भी। ऐसा तृप्तिकर भोजन बहुत दिनों में मिला था। खा पीकर मैं निश्चिन्त हुआ। जब दूसरे दिन चला तो उसने पैदल न जाने देकर अपनी बैलगाड़ी जोत दी। कहा—जब कब कभी भगवान हम गरीबों के घर आते हैं। पैदल आपको कैसे जाने देंगे। घर के बैल हैं, घर की गाड़ी है। इसी पर आपको पहुँचायेंगे।

दिन के कठिन श्रम का बदला चुका दिया जाय वहां श्रम के प्रति लोगों में नीची भावना क्यों न हो ? तो भी उस युवक के प्रोत्साहन से मैंने सोचा, हर्ज क्या है इन लोगो के जीवन को समीप से देखने के लिए फिर कब समय मिलेगा ? मैं तैयार होगया। उसके साथ मैंने भी फावड़ा उठा लिया। मिट्टी पर फावड़े को आजमाया। थोड़ी देर तक विनोद मालूम पड़ा। जिन हाथों में सदा कलम ही पकड़ी थी। उनमे फावड़ा कितनी देर तक आनंद का कारण बन सकता था ? मैं थोड़ी ही देर मे हाफ गया। हाथों की चमड़ी दुखने लग गई और मैं बार बार हथेलियों को देखने लगा कि छाले तो नहीं पड़ गये हैं। मेरा साथी युवक मुझसे भी शरीर मे कोमल था पर वह इस कार्य से अभ्यस्त होगया था। वह इधर उधर ध्यान दिये बिना अपने कार्य में लगा था। मैंने पूछा—तुम यहीं के हो ?

"नहीं—एक संक्षिप्त सा उत्तर मिला।"

"यहा कितने दिन से काम करते हो ?"

"ग्यारह दिन से।—अपना काम किये जाओ। गुमाश्ता जी देखने आयेंगे। उन्हें काम दिखाई पड़ना चाहिए।"

मैंने कहा—यह काम मेरे वश का नहीं है।

मेरी बात सुनकर उसने एक बार गर्दन टेढ़ी करके मेरी ओर देखा। मुझे लगा कि उस दृष्टि मे एक शीतल मरहम है जिससे थके आदमी को थोड़ी राहत मिल सकती है। उसने फिर अपने आपको काम में लगा लिया।

मैंने कहा—बड़ा कठिन काम है।

मैंने कहा—तुम क्या ओढ़ोगे ?

"मुझे नहीं चाहिए।"

"क्यों, सर्दी नहीं लगती तुम्हें ?"

"नहीं।"

"तब तो अच्छी बात है" कहकर मैंने कपड़ा बदन पर डाला और पड़ा रहा। सवेरे कुछ उजाला होने पर देखा कि मैं एक जनानी ओढ़नी लिये पड़ा हूं। मैंने पूछा— यह ओढ़नी किसकी है भाई ?

लोचन पहले ही वहां से उठकर चला गया था। मेरी बात का कोई उत्तर नहीं मिला। मैंने ओढ़नी तह करके उसके सामान पर रख दी और पास की नहर में नहाने धोने चल पड़ा।

नहाकर लौट रहे लोचन से मैंने पूछा—जनानी ओढ़नी किसकी साथ लिए फिरते हो ?

ओठों पर सदा खेलनेवाली मुस्कान के साथ उसने उत्तर दिया—भाभी की।

"तब तुम भाभी को पूरा पूरा धोखा दे आये हो।"

"कैसे ?" उसने सहास पूछा।

"खुद भाग कर। उनकी चीजें चुरा लाकर।"

"और जो उन्होंने ही दी हो ?"

"वे क्यों देने लगीं ? भगोड़े आदमी को कोई कुछ क्यों देगा भला ?"

"निशानी भी नहीं देगा ?"

"तो भाभी की निशानी लिए फिरते हो ?"

नहीं बताता। कपट ही कपट है।"

"यह तो कोई नई बात नहीं है। जहां आदमी है वहीं कपट है, वहीं अविश्वास है। वहीं धोखा और वहीं छल है। इसके बिना आदमी का काम जो नहीं चलता है।"

"घरों में बंद। छतों के नीचे अपने स्वार्थ के लिए वह जो भी करे लेकिन खुले आसमान के नीचे, पवित्र वायुमंडल के बीच, अकारण घृणा करने की क्या आवश्यकता है?"

"भेड़िया सब जगह है। आसमान हो चाहे जमीन। मंदिर हो चाहे बूचड़खाना। तीर्थ हो चाहे दूकान स्वभाव किसी का बदलता नहीं है। पर यह सब इसी समय सोचने की जरूरत क्यों पड़ी?"

"इसलिए कि तुम्हारे प्रति मेरे मन में किसी ने संशय पैदा कर दिया है। तुम स्त्री हो चाहे पुरुष यह जानकर मेरा कुछ आता जाता नहीं है तो भी उस बुड्ढे की बातों ने मेरे मन में एक अशांति पैदा कर दी है। मेरे लिए अब यहां ठहरना ठीक नहीं है।"

मेरी इस बात ने उसके चेहरे के सहजभाव को एक दम बदल दिया। उस पर कुछ देर में काबू पाकर उसने कहा—तब तो तुम्हारे लिए नहीं मेरे लिये यहां से भाग जाना आवश्यक है। स्त्री स्त्री के रूप में पहचानी जाकर क्या कहीं एक क्षण के लिए भी निरापद है?

"सो तो ठीक है, परन्तु—"

डाल डालकर तुम उसके भाग्य की प्रशंसा नहीं कर सकती।—करती हो, तो उसका उपहास करती हो। तुम्हारी ही तरह अन्य अनेकों का आभार इस शरीर पर है। जिस दिन उस ऋण का अंश हलका करने की स्थिति में हो जाऊँगा उस दिन समझूँगा कि मैं सचमुच भाग्यशाली हूँ।

अपने व्यंग्य के इंगित और मेरे उत्तर के बीच की असंगति को उसने समझ लिया। कितनी ही फूहड़ स्त्री हो प्रेम की भाषा के गूढ़ इशारों को समझने में वह सहज समर्थ होती है। वह बोली—यह तो हँसी की बात थी।

"मैं भी समझता हूँ।" मैंने कहा।

एकान्त निर्जन में अपनी इच्छा से एक छद्मवेशिनी नारी एक पुरुष की सहचरी अन्तर के पूर्ण विश्वास के बिना नहीं हो सकती। तब भी उसे अपनी भावनाओं में ठेस लगने का खटका हो तो इतना साहस वह नहीं करेगी, यह स्पष्ट है। लेकिन दुनिया क्या इस सत्य की कठोरता को स्वीकार करने के लिए तैयार है? पर दुनिया की चिन्ता उसने उस दिन भी नहीं की थी जब अपने मामा का घर छोड़कर निकल आई थी। और अपनी रक्षा अपने उपाय से करने में समर्थ हुई थी। अब भी दुनिया की बात की चिन्ता किये बिना ही वह अपने रास्ते चली जा रही है। यही सोचकर वह बोली—सुख में दुख में हम दोनों बहुत दूर तक एक दूसरे के सहायक हो सकते हैं।

"लूट का माल झपटने की होड़ाहोड़ी में जो प्रवृत्त हों उन्हें अपने भरोसे और विश्वास का पात्र समझना ही कुछ अशोभन सा है। मेरे पिताजी ने बचपन से मेरे मन को अपने सुसंस्कृत विचारों में इतना डुबो दिया है कि किसी बात के व्यावहारिक और उपयोगी पहलू तक ही सोचकर मैं नहीं रह जाती उसकी शोभनता अशोभनता को लेकर भी थोड़ीबहुत उधेड़बुन किया करती हूँ यद्यपि उनकी यह देन मेरे सुख दुख दोनों को बढ़ाने का कारण बनी है।

सौंदर्य बोध की इसी भावना ने मुझे ऐसा करने से वंचित कर रखा और इसी कारण मैं वहाँ से निकल भागी। स्त्री का जीवन यों ही आधार पर जमी लता की भांति अस्थाई और परवश है। फिर यदि वह समाज द्वारा स्वीकृत परंपरा के अनुसार भी न हो तो उसकी समाज द्वारा, अवहेलना और अपमान की वस्तु इस दुनिया में दूसरी नहीं है। इससे कम मैं उसकी कल्पना नहीं कर सकती।"

मैं—लेकिन आँधी कम होरही है।

'और सर्दी बढ़ रही है'—उसने कहा।

उसका कथन सत्य था। सर्दी के कारण खून जमता मालूम होता था।

मैंने कहा—जो भी हो अब वृक्षों की छाया तले पहुँच जाना चाहिए।

सुलोचना—तो मुझे अपना हाथ दो। गिरने से मेरे घुटने में चोट आगई है। बिना सहारे के चलना कठिन है।

अँधेरे में अन्दाज से मैंने उसकी ओर गति करते हुए अपना हाथ बढ़ा दिया—चोट कब लगी थी? तुमने बताया तो नहीं।

"बताने से इस आँधी पानी में कोई इलाज हो सकता था?"—कहकर अपने दोनों हाथों से उसने मेरी बाँह का सहारा लिया पर मुझे मालूम होगया कि इतने पर भी वह उठकर चल सकने में समर्थ नहीं है।

मैंने पूछा—अधिक कष्ट है? चल न सकोगी?

कोई उत्तर न देकर एक बार पूरी शक्ति से उसने उठने का प्रयास किया पर न उठ सकी। पीड़ा से व्याकुल उसने मेरी बाँह छोड़ दी और धड़ाम से पृथ्वी पर जा पड़ी। चोट पानी और सर्दी के संयोग से और भी दुखदायी हो उठी थी।

मैंने कहा—यों न होगा।

